अर्थ—जे मुनी अठारह दूषण रहित है ते सयोग केवली कहिए। जिन्हकूं जन्म नही, मरण नही, निद्रा नही, भय नही, रोग नही, शोक नही, विस्मय नही, मोहमति नही, जरा नही, खेद नही, पसेव नही, मद नही, वैर नही, विषयप्रीति नही, चिंता नही, स्नेह नही, तृषा लागे नही, भूख लागे नही, ऐसे अठारह दूषण रहित है ताते समाधि सुख सहित स्थिररूप होय है ॥ १०६ ॥

॥ अब केवलज्ञानीके परम औदारिक देहके अतिशय गुण कहे है ॥ कुंडली ॥ दोहा ॥—

वानी जहां निरक्षरी, सप्त धातु मल नांहि। केश रोम नख नहि बढे,
परम औदारिक मांहि, परम औदारिक मांहि, जहां इंद्रिय विकार नसि।
यथाख्यात चारित्र प्रधान, थिर शुकल ध्यान ससि। लोकाऽलोक प्रकाश,
करन केवल रजधानी। सो तेरम गुणस्थान, जहां अतिशयमय वानी ॥ १०७ ॥
यह सयोग गुणथानकी, रचना कही अनूप। अब अयोग केवल दशा, कहूं यथारथरूप ॥१०८॥

अर्थ—केवलज्ञानीकी वाणी मस्तकमेसे ॐकार ध्वनीरूप निरक्षरी निकले है, अर केवलीके परम-औदारिक शरीरमें सप्त धातु नही तथा मल अर मूत्र होय नही। अर केश, नखकी वृद्धि होय नही, अर जहां इंद्रियोंका विकार ( विषय ) क्षय हूवा है। अर उत्कृष्ट यथाख्यात चारित्र प्रगट भया है, तथा जहां शुक्ल ध्यानरूप चंद्रमा स्थिररूप हुवा है। अर जहां लोकालोकका प्रकाश करनहारी केवलज्ञानरूप राजधानी विराजमान रही है। सो तेरवा सयोग गुणस्थान कहिए, तहां अतिशययुक्त वानी है ॥ १०७ ॥ ऐसे तेरवे सयोग गुणस्थानका अनुपम्य वर्णन कह्या सो समाप्त भया ॥ १३ ॥

टीपः—केवलीकूं मन वचन अर कायके योग है ताते इनकू सयोग केवली कहिए

## ॥ अथ चतुर्दशम अयोग केवली गुणस्थान प्रारंभ ॥ १४ ॥ ३१ सा ॥—

जहां काहू जीवकों असाता उदै साता नांहि, काहूकों असाता नांहि साता उदै पाईये ॥
मन वच कायासों अतीत भयो जहां जीव, जाको जस गीत जग जीत रूप गाईये ॥
जामें कर्म प्रकृतीकि सत्ता जोगि जिनकीसि, अंतकाल द्वै समैमें सकल खपाईये ॥
जाकी थिति पंच लघु अक्षर प्रमाण सोइ, चौदहो अयोगी गुणठाना ठहराईये ॥१०९॥

अर्थ—कोई केवलज्ञानी मुनीकूं असाता वेदनी कर्मका उदय रहे अर साता वेदनी कर्मका उदय नही रहे पण सत्तामें तिष्ठे है, तथा कोई केवलज्ञानी मुनीकूं साता वेदनी कर्मका उदय रहे अर असाता वेदनी कर्मका उदय नही रहे पण सत्तामें तिष्ठे है । अर जीव जहां मनयोग, वचन योग, अर काययोगसे रहित भया है, ताते इनकूं अयोग केवली कहिए, जिसके जसका वर्णन जगतके जीतवेरूप गाइये है । अर जिसमें सयोग केवलीवत् अघातिया कर्मके प्रकृतीकी सत्ता रही है सो अंतकालके दोय समयमें ८५ ( पहिले समयमें ७२ अर दुसरे समयमें १३ ) प्रकृतीका नाश करके मोक्ष पधारे है । सोही चौदहवो अयोग केवली गुणस्थान है, इस गुणस्थानकी स्थिती लघु पंच स्वर ( अ इ उ ऋ ऌ ) के उच्चारवेकूं जितना काल लागे तितनी है ॥ १०९ ॥

॥ ऐसे चौदहवे अयोग केवली गुणस्थानका वर्णन समाप्त भया ॥ १४ ॥

॥ अव वंधका मूल आश्रव है अर मोक्षका मूल संवर है सो कहै है ॥ दोहा ॥—

**चौदह गुणस्थानक दशा, जगवासी जिय भूल। आश्रव संवर भाव द्वै, वंध मोक्षको मूल ॥११०॥**

अर्थ—जगतवासी जीव अशुद्धता ( अज्ञानता ) से भूलमें पड्यो है तिसकी ए चौदह गुणस्थानकी चौदह दशा होय है, यहां तत्व दृष्टीसे देखेतो आश्रव है सो वंधका मूल है अर संवर है सो मोक्षका मूल है ॥ ११० ॥

॥ अव आश्रवकी अर संवरकी जुदी जुदी व्यवस्था कहे है ॥ चौपई ॥—

**आश्रव संवर परणति जोलों। जगवासी चेतन तोलों ॥**
**आश्रव संवर विधि व्यवहारा। दोउ भवपथ शिवपथ धारा ॥ १११ ॥**
**आश्रवरूप वंध उतपाता। संवर ज्ञान मोक्ष पद दाता ॥**
**जा संवरसों आश्रव छीजे। ताकों नमस्कार अव कीजे ॥ ११२ ॥**

अर्थ—जबतक आश्रवके अर संवरके परिणाम परिणमे है तबतक चेतनरूप ईश्वर जगत निवासी होय रहे है। यहां आश्रवका विधि है सो व्यवहारमें है अर संवरका विधि है सो पण व्यवहारमें है, ये दोय व्यवहार मार्ग है – आश्रव विधि है सो संसारमार्गकी धारा है अर संवराविधि है सो मोक्षमार्गकी धारा है ॥ १११ ॥ संसारमें जे आश्रवरूप अज्ञान है सो कर्मवंधकों उत्पाद ( उपजावे ) है, अर संवररूप ज्ञान है सो मोक्षपदका दाता है । जिस संवररूप ज्ञानसे आश्रवरूप अज्ञानका क्षय होय है, तिस संवररूप ज्ञानकूं अब नमस्कार करे है ॥ ११२ ॥

॥ अब ग्रंथके अंतमें संवररूप ज्ञानकूं नमस्कार करे है ॥ सवैया ३१ सा ॥—

जगतके प्राणि जीति व्है रह्यो गुमानि ऐसो, आश्रव असुर दुखदानि महाभीम है ॥
ताको परताप खंडिवेको परगट भयो, धर्मको धरैया कर्म रोगको हकीम है ॥
जाके परभाव आगे भागे परभाव सब, नागर नवल सुख सागरकी सीम है ॥
संवरको रूप धरे साधे शिव राह ऐसो, ज्ञान पातसाह ताकों मेरी तसलीम है ॥ ११३ ॥

अर्थ—जगतके सब प्राणीकूं जीतिके गुमानी हो रह्या है, ऐसा आश्रव (अज्ञानरूप) राक्षस है सो महा भयानक दुख देनेवाला है। तिसका प्रताप खंडण करनेकूं अर धर्म धारण करनेकूं प्रत्यक्ष संवररूप ज्ञानअधिपति है, सो कर्मरूप महा रोगका नाश करनेकूं बडा हकीम है । तिस संवररूप ज्ञानके प्रभाव आगे समस्त काम क्रोधादिकके अर राग द्वेषादिक कर्मके प्रभाव भागे है, अर नागर (चतुर) तथा अनादि कालसे न पायो ऐसो वे सुखरूप समुद्रकी सीमा है । संवररूपको धरनहार अर मोक्षमार्गको साधनहार, ऐसा जो ज्ञानरूप बादशाह है तिसकूं मेरी तसलीम (बंदना) है ॥ ११३ ॥

॥ इति श्रीबनारसीदासकृत चतुर्दश गुणस्थानाधिकार समाप्त ॥

॥ अब ग्रंथ समाप्तीकी अंतिम प्रशस्ती ॥ चौपई ॥ दोहा ॥—

भयो ग्रंथ संपूरण भाखा। वरणी गुणस्थानककी शाखा॥
वरणन और कहांलों कहिये। जथा शक्ति कही चुप व्हे रहिये॥ १॥
लहिए पार न ग्रंथ उदधिका। ज्योंज्यों कहिये त्योंत्यों अधिका॥
ताते नाटक अगम अपारा। अलप कवीसुरकी मतिधारा॥ २॥
समयसार नाटक अकथ, कविकी मति लघु होय। ताते कहत वनारसी, पूरण कथै न कोय॥३॥

॥ अब कवी अपनी लघुता कहे है ॥ सवैया ३१ सा ॥—

जैसे कोउ एकाकी सुभट पराक्रम करि, जीते केहि भांति चक्री कटकसों लरनो॥
जैसे कोउ परवीण तारू भुज भारू नर, तिरे कैसे स्वयंभू रमण सिंधु तरनो॥
जैसे कोउ उद्यमी उछाह मन मांहि धरे, करे कैसे कारिज विधाता कोसो करनो॥
तैसे तुच्छ मति मेरी तामें कविकला थोरि, नाटक अपार में कहांलों यांहि वरनो॥ ४॥

॥ अब जीव नटकी महिमा कहे है ॥ सवैया ३१ सा ॥—

जैसे वट वृक्ष एक तामें फल है अनेक, फल फल वहु वीज वीज वीज वट है॥
वट मांहि फल फल मांहि वीज तामें वट, कीजे जो विचार तो अनंतता अघट है॥
तैसे एक सत्तामें अनंत गुण परयाय, पर्यामें अनंत नृत्य तामेंऽनंत ठट है॥
ठटमें अनंत कला कलामें अनंत रूप, रूपमें अनंत सत्ता ऐसो जीव नट है॥ ५॥
ब्रह्मज्ञान आकाशमें, उडे सुमति खग होय। यथा शक्ति उद्यम करे, पार न पावे कोय॥ ६॥

चौ०—ब्रह्मज्ञान नभ अंत न पावे । सुमति परोक्ष कहांलों धावे ॥
जिहि विधि समयसार जिनि कीनो । तिनके नाम कहूं अब तीनो ॥ ७ ॥

॥ अब त्रय कवीके नाम कहे है ॥ सवैया ३१ सा ॥—

प्रथम श्रीकुंदकुंदाऽचार्य गाथा बद्ध करे, समैसार नाटक विचारि नाम दयो है ॥
ताहीके परंपरा अमृतचंद्र भये तिन्हे, संसकृत कलसा समारि सुख लयो है ॥
प्रगटे बनारसी गृहस्थ सिरीमाल अब, किये है कवित्त हिए बोध बीज बोयो है ॥
शबद अनादि तामें अरथ अनादि जीव, नाटक अनादि यों अनादिहीको भयो है ॥ ८ ॥

॥ अब सुकविका लक्षण कहे है ॥ चौपई ॥ दोहा ॥ —

अब कछुं कहूं जथारथ बानी । सुकवि कुकवि कथा कहानी ॥
प्रथमहि सुकवि कहावे सोई । परमारथ रस वरणे जोई ॥ ९ ॥
कलपित बात हीए नहि आने । गुरु परंपरा रीत वखाने ॥
सत्यारथ सैली नहि छंडे । मृषा वादसों प्रीत न मंडे ॥ १० ॥
छंद शब्द अक्षर अर्थ, कहे सिद्धांत प्रमान। जो इहविधि रचना रचे, सो है कविसु जान ॥ ११ ॥

॥ अब कुकविका लक्षण कहे है ॥ चौपई ॥—

अब सुनु कुकवि कहों है जैसा । अपराधि हिय अंध अनेसा ॥
मृषा भाव रस वरणे हितसों । नई उकति जे उपजे चितसों ॥ १२ ॥
ख्याति लाभ पूजा मन आने । परमारथ पथ भेद न जाने ॥

वानी जीव एक करि बूझे । जाको चित जड ग्रंथ न सूझे ॥ १३ ॥
वानी लीन भयो जग डोले । वानी ममता त्यागि न वोले ॥
है अनादि वानी जगमांही । कुकवि वात यह समुझे नांही ॥ १४ ॥

॥ अब वाणीकी व्याख्या कहे है ॥ सवैया ३१ सा ॥—

जैसे काहू देशमें सलील धारा कारंजकि, नदीसों निकसि फिर नदींमें समानी है ॥
नगरमें ठोर ठोर फैली रहि चहुं ओर । जाके ढिग वहे सोई कहे मेरा पानी है ॥
त्योंहि घट सदन सदनमें अनादि ब्रह्म, वदन वदनमें अनादिहीकी वानी है ॥
करम कलोलसों उसासकी वयारि वाजे, तासों कहे मेरी धुनि ऐसो मूढ प्राणी है ॥ १५ ॥
ऐसे कुकवि कुधी, गहे मृषा पथ दोर । रहे मगन अभिमानमें, कहे औरकी और ॥ १६ ॥
वस्तु स्वरूप लखे नही, वाहिज दृष्टि प्रमान । मृषा विलास विलोकिके, करे मृषा गुण गान ॥ १७ ॥

॥ अब मृषा गुण गान कथन ॥ सवैया ३१ सा ॥—

मांसकी गरंथि कुच कंचन कलश कहे, कहे मुख चंद जो सलेपमाको घरु है ॥
हाडके सदन यांहि हीरा मोती कहे तांहि, मांसके अधर ऊठ कहे विंव फरु है ॥
हाड दंड भुजा कहे कोल नाल काम जुधा, हाडहीके थंभा जंघा कहे रंभा तरु है ॥
योंहि झूठी जुगति वनावे औ कहावे कवि, येते पर कहे हमे शारदाको वरु है ॥ १८ ॥
चौ०—मिथ्यामति कुकवि जे प्राणी । मिथ्या तिनकी भापित वाणी ॥
मिथ्यामति सुकवि जो होई । वचन प्रमाण करे सव कोई ॥ १९ ॥